## जीवराज जैन ग्रंथमालाका परिचय

सोलापूर निवासी ब्रह्मचारी जीवराज गौतमचंदजी दोशी कई वर्षोंसे संसारसे उदासीन होकर धर्मकार्यमें अपनी वृत्ती लगा रहा थे। सन १९४० में उनकी यह प्रबल इच्छा हो उठी, कि अपनी न्यायोपार्जित संपत्तिका उपयोग विशेष रूपसे धर्म और समाजकी उन्नतिके कार्यमें करें। तदनुसार उन्होंने समस्त देशका परिभ्रमण कर जैन विद्वानोंसे साक्षात् और लिखित सम्मतियां इस बातकी संग्रह कीं कि कौनसे कार्यमें संपत्तिका उपयोग किया जाय। स्फुट मतसंचय कर लेनेके पश्चात् सन १९४१ के ग्रीष्म कालमें ब्रह्मचारीजीने तीर्थक्षेत्र गजपंथा (नासिक) के शीतल वातावरणमें विद्वानोंकी समाज एकत्र की और ऊहापोह पूर्वक निर्णयके लिए उक्त विषय प्रस्तुत किया। विद्वत्सम्मेलनके फलस्वरूप ब्रह्मचारीजीने जैन संस्कृति तथा साहित्यके समस्त अंगोंके संरक्षण उद्धार और प्रचारके हेतुसे 'जैन संस्कृति संरक्षक संघ' की स्थापना की और उसके लिए ३००००) तीस हजारके दानकी घोषणा कर दी। उनकी परिग्रहनिवृत्ति बढ़ती गई और सन १९४४ में उन्होंने लगभग २,००,०००) दो लाखकी अपनी संपूर्ण संपत्ति संघको ट्रस्ट रूपसे अर्पण की। इस तरह आपने अपने सर्वस्वका त्याग कर दि. १६-१-५७ को अत्यन्त सावधानी और समाधानसे समाधिमरणकी आराधना की। इसी संघके अंतर्गत 'जीवराज जैन ग्रंथमाला'का संचालन हो रहा है। प्रस्तुत ग्रंथ इसी ग्रंथमालाका सप्तम पुष्प है।

**प्रकाशक-**

गुलाबचंद हिराचंद दोशी,
जैन संस्कृति संरक्षक संघ,
सोलापूर.

**मुद्रक-**

१) पृ. १-१६, लक्ष्मीबाई नारायण चौधरी, निर्णयसागर प्रेस, २६-२८ कोलभाट स्ट्रीट, बम्बई २.
२) पृ. १-१०९, ज्योतिषप्रकाश प्रेस, विश्वेश्वरगंज, वाराणसी.
३) पृ. ११०-१५४, वर्धमान प्रेस, सोलापुर.
४) पृ. १-२५४, सरस्वती मुद्रणालय, अमरावती.
५) पृ. १-५४, (परिशिष्ट) सरला प्रेस, गुदौलिया, वाराणसी.

जंबूदीव--पण्णत्ति--संगहो



स्व. ब्रह्मचारी जीवराज गौतमचंद दोशी

संस्थापक, जैन संस्कृति संरक्षक संघ, शोलापुर

जीवराज जैन ग्रंथमाला, ग्रन्थ ७

ग्रंथमाला-सम्पादक

प्रो० आ. ने. उपाध्ये & प्रो० हीरालाल जैन

पउमणंदिकओ

# जंबूदीव-पण्णत्ति-संगहो

( जैन करणानुयोग विषयक महत्त्वपूर्ण प्राचीन प्राकृत-रचना )

आलोचनात्मक रीतिसे पाठान्तरों व परिशिष्टों आदि सहित, प्रथम वार सम्पादित

सम्पादक

प्रो. आ. ने. उपाध्ये,
एम. ए., डी. लिट्.
राजाराम कालेज, कोल्हापुर

प्रो. हीरालाल जैन, एम. ए.
एल्एल्. बी., डी. लिट्.,
डायरेक्टर, प्राकृत जैन विद्यापीठ, वैशाली, मुजफ्फरपुर

त्रिलोकप्रज्ञप्तिके गणितपर हिन्दीमें प्रास्ताविक निबन्धलेखक
प्रो० लक्ष्मीचन्द्र जैन, एम्. एस्सी.,
महाकोशल महाविद्यालय, जबलपुर

हिन्दी अनुवादक
पं० बालचन्द्र सिद्धान्तशास्त्री

प्रकाशक
श्री. गुलाबचन्द हिराचन्द दोशी
जैन संस्कृति संरक्षक संघ
सोलापुर

वी. नि. संवत् २४८४ | सन १९५८ | विक्रम संवत् २०१४

मूल्य रु. १६ मात्र

# विषय-सूची

# सम्पादकीय

तिलोय-पण्णत्तिका सम्पादन पूर्ण होते ही (प्रका. भा. २. १९५१) सम्पादकोंके सन्मुख उसी विषयका एक और ग्रंथ उपस्थित रह गया जिसने अभी तक दिनका प्रकाश नही देख पाया था। यह था पउमणंदिकृत जंबूदीवपण्णत्ति। सम्पादकोंमेंसे एक (प्रो. ही. ला. जैन) को इस कठिन ग्रंथके सम्पादन व अनुवादका कार्य हाथमें लेनेकी बुद्धिमत्तामें सन्देह था, क्योंकि इसका पाठ अनेक स्थलोंपर अनिश्चित दिखाई देता था और उसकी प्राप्य प्रतियां बहुत दोष पूर्ण पाई जाती थीं। किन्तु अपेक्षा कृत कम वृद्ध सम्पादक (प्रो. आ. ने. उपाध्ये) इन कठिनाइयोंसे डरना नही चाहते थे। अन्ततः इस ग्रंथको भी स्मृतिशेष रह जानेसे बचाना तो अवश्य ही है। और जब यह बात है तो अन्य कौन और कब इस कार्यको करेगा? अतः दोनों सम्पादक इस निर्णय पर पहुंचे कि वे सदैवके अनुसार इस कार्यको भी कंधेसे कंधा मिलाकर हाथमें लें, और उपलभ्य सामग्रीका यथाशक्ति सदुपयोग कर इस ग्रंथको भी प्रकाशमें लावें। पं. बालचन्द्रजी शास्त्रीको इसके हिन्दी अनुवादका कार्य सौंपा गया, क्योंकि उन्हें ति. प. के अनुवादका भी अनुभव था।

इस सम्मिलित प्रयासका फल प्रस्तुत ग्रंथ पाठकोंके सन्मुख है। वे ही देखकर कह सकेंगे कि सम्पादक कहां तक अपने दीर्घकालीन प्रयासमें सफल हो सके हैं।

इस ग्रंथके मूल और अनुवादका मुद्रण सरस्वती प्रेस, अमरावती, में किया गया था। किन्तु प्रो. लक्ष्मीचन्द्रजीके गणित सम्बंधी महत्त्वपूर्ण लेखके लिये शेष सामग्रीका मुद्रण रोक रखना पड़ा। जब वह लेख पूरा हुआ तब तक धवलाका कार्यालय अमरावतीसे उठकर बनारस चला गया था। और धवला कार्यालयसे ही इस ग्रंथके मुद्रणकी भी सम्हाल की जाती थी। अतः वह लेख बनारसके ज्योतिषप्रकाश प्रेस (विश्वेश्वरगंज), में तथा परिशिष्टोंको बनारसके सरला मुद्रणालयमें छपवाना पड़ा। उसमेंके कुछ यूनानी अक्षरों, संकेतों तथा चित्रोंके बनवानेका विशेष प्रयास करना पड़ा जिसमें भी बहुत समय लगा। गणित लेख, तथा परिशिष्टोंका मुद्रण समाप्त होते ही पं. बालचन्द्र शास्त्री बीमार हो गये और वे बनारस छोड़कर अपने घर बीना चले गये। इससे प्रस्तावनादिका शेष भाग बनारसमें न छप सका और उसे निर्णयसागर प्रेस, बम्बई और वर्धमान प्रेस, सोलापूर में छपाना पड़ा। ऐसी परिस्थितिमें यदि पाठकोंको इस ग्रंथमें कागज व मुद्रण आदिकी बहुरूपता दिखाई दे तो वे कृपाकर क्षमा करेंगे।

सम्पादकों और अनुवादकने तिलोयपण्णत्ति और जंबूदीवपण्णत्ति ग्रंथोंके गणित भागको सम्हालनेका अपनी शक्तिभर प्रयास किया था। किन्तु उन्हें इस विषयमें अपनी सीमाका भान था। अतएव इन ग्रंथोंके गणित भागका समुचित रीतिसे किसी गणितके अधिकारी विद्वान् द्वारा अध्ययन करानेकी सम्पादकोंको इच्छा हुई। सौभाग्यसे उन्हें ऐसी योग्यता गणितके नवयुवक प्रोफेसर श्री लक्ष्मीचन्द्र जैन एम. एसूसी. में दिखाई दी। उन्हें इस विषयमें स्वयं भी रुचि उत्पन्न हुई। अतः उन्होंने विशेषतः तिलोयपण्णत्तिके गणित भागका अध्ययन कर मुद्रित १०४ पृष्ठोंका वह लेख लिखा है जो इस ग्रंथके साथ प्रकाशित है। जैन

ग्रंथोंमें प्रयुक्त विशेष संकेतों व चित्रों सहित गणितकी नाना प्रक्रियाओंके अतिरिक्त उन्होंने जो यूनानी, चीनी आदि लेखोंके साथ इनकी तुलना की है (देखिये गणित लेख पृ. १०, १३ आदि) वह बड़ी महत्त्वपूर्ण है। वर्तमानमें यह कह सकना तो कठिन है कि इस ज्ञानका प्राचीन कालमें क्या कोई आदान प्रदान हुआ था, और कौनने किसे कितना दिया व कितना लिया था। किन्तु यह विषय आगे अनुसन्धान करने योग्य है। इस दिशामें प्रोफेसर लक्ष्मीचन्द्रजी प्रयत्नशील भी हैं।

इस प्रकाशनके पश्चात् जैन खगोल विषयक दो और ग्रंथ अप्रकाशित रह जाते हैं। वे हैं संस्कृत लोकविभाग और त्रैलोक्य-दीपिका। इन ग्रंथोंको भी इसी ग्रंथमालामें प्रकाशित करानेका प्रयत्न किया जा रहा है।

हमें महान् दुःखके साथ कहना पड़ता है कि जैन संस्कृति संरक्षक संघकी प्रवृत्तियों पर उसके संस्थापक और आजीवन अध्यक्ष ब्रह्मचारी जीवराज भाईके निधनसे बड़ा वज्राघात हुआ है। संघके स्थापन कालसे मृत्युपर्यन्त संघकी साहित्यिक प्रवृत्तियोंके विकासकी ओर उनकी बड़ी तीव्र दृष्टि रहती थी। उसके किसी कार्यक्षेत्रमें वे किसी प्रकारकी ढिलाईको सहन नही करते थे। मार्गमें जो कठिनाइयां आतीं उन्हें वे अपने नैतिक बल और भौतिक साधनोंसे तुरंत दूर करनेका भरपूर प्रयत्न करते थे। उनकी मृत्युसे धार्मिक प्रवृत्तियों तथा जैन संस्कृतिकी सेवामें असीम दानशीलताका एक चमत्कारी जीवन समाप्त हो गया। हमारी यही भावना और प्रार्थना है कि उनकी आत्माको स्वर्गमें शान्ति मिले, तथा उनके आदर्शसे वर्तमान और भविष्यकी धनी पुरुषोंकी पीढियोंको स्वामित्व रहते अपने धनको सत्कार्यमें लगानेकी प्रेरणा मिलती रहे।

हम अपने नये अध्यक्ष श्रीमान् सेठ गुलाबचन्द हीराचन्दका स्वागत करते हैं। वे पहलेसे ही ट्रस्ट कमेटीके सदस्यके नाते संघकी प्रवृत्तियोंसे भली भांति परिचित हैं, और उनसे पूर्ण सहानुभूति रखते आये हैं। हमें पूरा भरोसा है कि ट्रस्टके अन्य सदस्योंके सहयोगसे वे अपने महान् पूर्वाध्यक्ष द्वारा स्थापित परम्पराओंके संरक्षणमें कोई प्रयत्न शेष नहीं रखेंगे।

वर्तमानमें हम बड़े संकटाकीर्ण और साथ ही आशाजनक कालमें चल रहे हैं। संकटाकीर्ण इसलिये क्योंकि आजकल धार्मिक बातोंमें प्रवृत्तियोंमें क्षीणता, वैयक्तिक दानशीलतामें शुष्कता तथा नवयुवकोंमें तत्त्वज्ञानकी अपेक्षा भौतिक विज्ञान व यंत्रचातुरीकी ओर अधिक आकर्षण दिखाई पड़ता है। और इससे भी ऊपर, सर्वनाशी अस्त्रशस्त्र आकाशमें मंडरा रहे हैं व समस्त विद्वत्ता और संस्कृतिको एक फूंकमें हवा बना कर उड़ा देनेकी धमकी दे रहे हैं। किन्तु फिर भी यह युग आशाजनक इसलिये है क्योंकि पूर्वोक्त कारणोंसे ही, एक ऐसी भी विचारधारा उत्पन्न हो गई है जो उक्त बहावका रुख बदल देना चाहती है। देशके तथा संसारके चिन्तन-शील विद्वान् मानवताके संरक्षण तथा जगत्की शान्ति व समृद्धिके लिये अब अपने चित्तको प्राचीन तत्त्वज्ञानकी ओर फेर रहे हैं। इस विचारशीलतामें हमारे साहित्यके प्रत्येक पृष्ठ और प्रत्येक पंक्तिसे उद्भूत होनेवाला संदेश बहुत बलदायक सिद्ध हो सकता है। वह संदेश है जीव और प्रकृतिकी अनश्वरशीलता एवं भौतिक लाभोंकी अपेक्षा आध्यात्मिक तत्त्वोंकी परमश्रेष्ठता।

हमें आशा करना चाहिये कि इस दृष्टिकोणसे न केवल हमारे इस उपलब्ध साहित्यके अध्ययनका प्रसार होगा, किन्तु जो साहित्य अभी भी प्राचीन भंडारों और मंदिरोंकी अंधेरी कोठरियोंमें बन्द पड़ा है उसे प्रकाशमें लानेकी ओर भी अधिक ध्यान दिया जायगा। भारतीय संस्कृतिको अभी भी अपना उचित स्थान प्राप्त करना है।

अन्तमें हम कृतज्ञतापूर्वक उन सब संस्थाओं और व्यक्तियोंके प्रति अपना ऋण स्वीकार करते हैं, जिन्होंने किसी न किसी प्रकार इस सम्पादनमें अपना सहयोग प्रदान करने की कृपा की है। विशेषतः संघके ट्रस्ट व व्यवस्थापक मंडलके सदस्य इस ओर उत्साह और अभिरुचिके लिये हमारे धन्यवादके पात्र हैं। जिन्होंने हमें अपनी हस्तलिखित प्रतियाँ उधार दीं और जिन विद्वानोंने अपने परामर्श आदि द्वारा हमें उपकृत किया उन सबका हम बहुत आभार मानते हैं।

सम्पादक,

सोलापूर
५–१–५८

ही. ला. जैन
आ. ने. उपाध्ये

# INTRODUCTION

## 1. Jaina Authors on Cosmography

Indian Cosmography is a subject of immense interest and an independent branch of study by itself; and it is evident from earlier studies (W. Kirfel: Die Kosmographie der Inder, Bonn u. Leipzig 1920, pp. 208–340) that Jaina cosmography occupies an important position therein. Jaina texts dealing with cosmography have a manifold interest: first, the cosmographical details are worked out in an elaborate plan which shows a remarkable consistency and vision; secondly, these details have a close connection with Jaina metaphysical and ethical doctrines; thirdly, the entire range of Jaina literature, especially of the Prathamānuyoga group, is so much permeated by these details that a clear understanding of them needs constant reference to standard works on cosmography; and lastly, there is found in them a good deal of knowledge of contemporary mathematics. A historian of the growth of human knowledge in different countries and ages has, therefore, a special interest in these works.

In the Ardhamāgadhī canon there are some works dealing with this subject: the Sūrapaṇṇatti (Skt. Sūryaprajñapti, published with the Ṭīkā of Malayagiri, Āgamodaya Samiti, Surat 1919), Jambuddīva-paṇṇatti (Skt., Jambūdvīpa-prajñapti, pub. with Śānticandra's Ṭīkā, Devachanda Lālabhāi Jaina Pustakoddhāra, 52 & 54, Bombay 1920) and Caṁdapaṇṇattī (Skt., Candraprajñaptiḥ). Besides the commentaries on the Tattvārthasūtra, which present good many cosmographical details especially in chapters 3–4, there are available many post-canonical texts: Umāsvāti's Jambūdvīpa-samāsa with the commentary of Vijayasiṁha (Ahmedabad 1922); Jinabhadra's Saṁghāyaṇī with the commentary of Malayagiri (Bhavanagar Saṁvat 1973), Bṛhatkṣetra-samāsa with the comm. of Malayagiri (Bhavanagar Saṁ. 1977); Haribhadra's Jambuddīva-saṁghāyaṇi (Bhavanagar 1915) etc. (Schubring: Die Lehre der Jainas, Berlin u. Leipzig 1935, p. 216).

Then there is a small but well-knit group of the pro-canonical texts to which belongs the Tiloya-paṇṇatti, already published, in two volumes, in the Jīvarāja Jaina Granthamālā, Sholapur 1943 and 1951. The Loyavibhāga was another ancient text but only a Sanskrit digest of it, the Lokavibhāga, has come down to us. The Tiloyasāra of Nemicandra (Bombay 1917) with the comm. of Mādhavacandra is an important text of this group. To this category of texts belongs the Jambūdīva-paṇṇatti-saṁgaha (JPS) an authentic edition of which, along with the Hindī paraphrase etc., is being presented in this volume. (See JPS, The Indian Historical Quarterly, Calcutta, XIV, 1938, pp. 188 ff.)

*

## 2. JPS: Mss., Contents, Form etc.

There are very few Mss. of JPS preserved in public libraries (Jinaratnakośa, Poona 1944, p. 131); still, through the efforts of the editors, some Mss. could be secured from unexpected quarters. The text constituted here is based on five Mss. which are fully described in the Hindī Introduction. The readings from the sixth Ms. are noted in an appendix. The Prākrit text is defective in many places; and in the absence of any commentary etc., the editors had to face many difficulties. In all those few cases, wherever the editors have improved upon the text, the actual readings are duly noted in the foot-notes. It is hoped that this authentic vulgate will serve the purpose of all critical studies for the present.

The Mss. often call this text by the name Jambūdvīpa-prajñapti, but the real title of the work, as mentioned in the colophons of various Uddeśas is Jambūdīva-paṇṇatti-saṁgaha (Skt. Jambūdvīpa-prajñapti-saṁgraha). The word *Saṁgraha* indicates that the author is compiling the contents from some earlier source the name of which was perhaps Dīvasāgara-paṇṇatti as indicated by gāthā Nos. I, 6 & 18, XIII, 142. In the absence of more evidence it is not possible to say whether this reference applies to the Śrutāṅga of the same name included under Parikarma which was a part of the 12th Aṅga, Diṭṭhivāda, according to one tradition.

In this work there are 2429 gāthās divided into thirteen Uddeśas. The title of each Uddeśa, mentioned in the colophon at its close, is quite significant and gives a fair idea of its contents.

The First Uddeśa (Uvagghāya-patthāvo, in gāthās 74) opens with the Maṅgala consisting of salutations to five Parameṣṭhins. Then the author declares his object to present the contents of this work as they are traditionally received from Mahāvīra, through a series of teachers, Gautama to Lohācārya. Then follows a description of the extent, circumference and area of the Jambūdvīpa which stands at the centre of a series of oceans and islands. Then are detailed the Gopura-dvāras, Kṣetras, mountains, rivers, and images of Jinas on their banks etc.

The Second Uddeśa (Bharaherāvaya-vaṁsa-vaṇṇaṇo, in gāthās 210) contains the descriptions of the seven Kṣetras, Bharata etc., and of the six Kula-parvatas which divide them: in all there are 190 Khaṇḍas or sectors the extent etc. of which are described in details. Then the Vijayārdha mountain, with so many Vidyādhara towns on both of its Śreṇīs and with numerous Jinabhavanas on its different peaks, is described extensively. It is from this that the rivers Gaṅgā and Sindhū flow out into the southern Bharata. The various ages, Suṣamā etc., are mentioned, along with the religious aptitude of the inhabitants.

The Third Uddeśa (Pavvada-ṇadī-bhogabhūmi-vaṇṇaṇo, in gāthās 246) describes the Kulaparvatas, their peaks and temples on them. Then follow the glories of the deities Śrī etc. who dwell in the lotus temples in the lakes on them, as well as those of the presiding gods residing on the Jambūvṛkṣas etc. The great river Gaṅgā flows from the Padmahṛd on the Himavān mountain. Flowing for 500 yojanas it rushes into a big lake at the foot of that mountain: in its course it washes many an image of Jina. Incidentally we get the description of lakes, streams, temples etc.

The Fourth Uddeśa (Mahāvidehāhiyāra, in gāthās 292) begins with the description of the Mandara mountain which stands at the centre of Jambūdvīpa. There are on it parks like Nandana etc. which are decked with gorgeous temples of Jina. It is in the Pāṇḍuka park that the birth-consecration of a Tīrthakara is celebrated by the gods. Incidentally the military glories of Sudharmendra are depicted here.

The Fifth Uddeśa (Mandaragiri-Jiṇabhavaṇa-vaṇṇaṇo, in gāthās 125) presents a detailed description (dimensions etc.) of the Jinabhavanas on the Mandara mountain, with their various items of decoration, articles of worship and architectural sectors. The Indras of various grades carry on different forms of worship here.

The Sixth Uddeśa (-Devakuru-Uttarakuru-viṇṇāsa-patthāro, in gāthās 178) gives a detailed description of Devakuru and Uttarakuru with regard to their mountains, rivers, lakes, deities dwelling therein and the various trees there. There dwell various Nāgakumāras in different quarters and sub-quarters which have got special names. Some specific characteristics of the inhabitants are also noted in conclusion.

The Seventh Uddeśa (–Kacchāvijaya-vaṇṇaṇo, in gāthās 153) sets forth a description of the Videha-kṣetra located in between the two Kulaparvatas, Niṣadha and Nīla. It is divided into various sections due to mountains and rivers. The Kacchāvijaya is divided into Khaṇḍas, one of which is Āryakhaṇḍa and five others Mlecchakhaṇḍas. Here dwell Cakravartins whose glories are elaborately noticed. The three Varṇas, excepting the Brāhmaṇa, are there; and they are all devoted to Jinas. The rivers have given rise to certain islands the presiding gods of which are conquered by Cakravartins who are honoured by Mleccha rulers. The Cakravartin is made to realize that there were many Cakravartins in the past.

The Eighth Uddeśa(–puvva-videha-vaṇṇaṇo, in gāthās 198) describes the Pūrvavideha with reference to its mountains, rivers, territories and capitals.

The Ninth Uddeśa(*–avara-videha-vaṇṇaṇo, in gāthās 197) describes* the Aparavideha with reference to its mountains, rivers, territories, and

their capitals which bear different names and have their specific dimensions. On the banks of these rivers, there are twenty Vakṣāra-parvatas the peaks of which are decked with the temples of Jina in which gods and Vidyādharas carry on regular worship.

The Tenth Uddeśa (Lavaṇa-samudda-vāvaṇṇaṇo, in gāthās 102) describes the Lavaṇa-samudra which surrounds the Jambūdvīpa on all the sides. Its dimensions, along with those of the Pātālas therein, are duly noted, and the seasonal tides are indicated. There are eight mountains of Velaṁdhara gods. Then there are the Antardvīpas which are inhabited by strangely figured human beings of abnormal habits. Those who lapse in their pious practices and religious standards are reborn among these.

The Eleventh Uddeśa (-bāhira-uvasaṁhāra-dīvasāyara-narayagadi-devagadi-siddhakhetta-vaṇṇaṇo, in gāthās 365) describes the oceans and islands and lower and upper worlds. Detailed measurements of the Dhātakīkhaṇḍa, of its mountains and of the oceans round about are given. It is due to Puṇyas and Pāpas that the beings go to the upper and lower worlds, of which the regions, residents (with their periods of life, heights etc.) etc. are elaborately discussed.

The Twelfth Uddeśa (Joisaloya-vaṇṇaṇo, in gāthās 193) describes the Vimānas of the Jyotiṣa or astral regions, the number of moons for different regions, the periods of life etc. of astral gods.

The Thirteenth Uddeśa (Pramāṇa-pariccheda, in gāthās 176) enumerates and defines the various units of Time and Space and discusses their currency or use in different walks of life. Then follows an exposition of the means of valid knowledge with a view to establish the validity of omniscience, incidentally shedding light on different forms of knowledge. The glories of an omniscient divinity who is free from a number of physical wants and mental weaknesses are fully elaborated.

This brief resumé of the chapters of JPS gives us a fair idea of the range of its contents. The Prākrit text is not well preserved: if a few more independent Mss. are available for collation, one can be more confident about its authenticity and come nearer the text as it left the hand of the author. Then alone one can explain the inconsistency and irrelevancy seen in some contexts (for instance, the description of the Kalpas in Uddeśa XI). The present text shows also some traditions different from those found in the Sarvārthasiddhi, Harivaṁśa etc. This JPS shows close relation with a number of other texts dealing with kindred topics. Comparing this work with the Jambūdiva-paṇṇatti of the Ardhamāgadhī canon, one is struck with some common contents: the canonical text of course is quite encyclopaedic. It is already known that JPS has a number of resemblances with the Tiloyapaṇṇatti (See the Hindi Intro. of TP, pp. 168 ff.) from which it has taken a good

deal of subject matter often expressed in identical or nearly identical gāthās. Similarly it has some gāthās common with the Mūlācāra of Vaṭṭakera, the Bṛhat-kṣetrasamāsa of Jinabhadra, the Trilokasāra of Nemicandra and the Jyotiṣkaraṇḍaka (for details, see the Hindī Intro.) : some of these gāthās might have been a part of traditional memory of cosmographical knowledge current among Jaina monks.

The entire work is written in gāthā metre, and the Prākrit dialect used by the author can be called Jaina Śaurasenī according to the terminology of Pischel (Grammatik der Prākrit-Sprachen, Strassburg 1900, pp. 19-20). In this work there are heavy descriptions of some regions, and they remind us of the long compounds in the Ardhamāgadhī canon.

### 3. Padmanandi: The Author

Though no date of the composition is mentioned, the author Paümaṇaṁdi or Padmanandi has supplied us with some information about his spiritual genealogy in the concluding verses (XIII. 155 ff.). There was a great saint Vīranandi who was endowed with five Mahāvratas, pure in faith, possessed of knowledge and the merits of self-control and penance, free from attachment etc., heroic, full of fivefold conduct, kind to six classes of living beings, free from infatuation and above joy and sorrow (158-59). His great disciple was Balanandi, who was well-versed in the Sūtras and their interpretations, who was of deep wisdom, who abstained from scandalising others, who was free from attachment, who was endowed with faith, knowledge and conduct, and whose mind was free from anxieties round about (160-61). And his disciple was Paümaṇaṁdi or Padmanandi, endowed with many a virtue, free from Daṇḍas, pure with reference to three Śalyas, free from three Gāravas, who had reached the other end of Siddhānta, who was endowed with penances and other vows, who was devoted to faith, knowledge and conduct, and who was free from preliminary sins (162-63). Padmanandi tells us that he received instructions in the scriptures from Śrīvijaya who was a great teacher of Paramāgama and endowed with spiritual values; and it is through his benign favour that he composed in short the various sections in this work (144-45, 153, 164).

There was a famous and learned monk Māghanandi who was free from attachment and aversion, who had crossed the ocean of scriptural knowledge, who was endowed with deep wisdom, austerities and self-control. His eminent pupil was Sakalacandra who had washed his sins in the ocean of Siddhānta, who was meritorious, and who practised austerities and various rules of conduct. Sakalacandra's great and famous pupil was Śrīnandi who was endowed with *spotless knowledge and conduct, and who was pure in his* right faith. It is for the sake of this Śrīnandi that Padmanandi wrote this JPS

while he was staying in the town of Bārā (Bārā-ṇayara) in the country of Pāriyatta or Pāriyātra which was rich in lakes and wells, charming with residential buildings, populated by different people, full of wealth and corn, and further attractive on account of pious householders and hosts of monks. The king of that place was Śakti- or Śānti- (Pkt. Satti- or Saṁti-) bhūpāla who was pure with right faith, who practised various vows, was endowed with good conduct, was ever generous in his gifts, was partial to Jainism and heroic, was endowed with many a virtue and honoured by many kings, and who was expert in various arts.

### 4. Padmanandi's Age

The time when Padmanandi lived is a problem in the absence of any mention of the date in the work itself. Obviously we have to piece together bits of external evidence and try to put broad limits for his age.

a) The earliest Ms. of JPS, known to us, is that from Āmera, and it is written in Saṁvat 1518 (−57 = 1461 A. D.).

b) It is seen that JPS is indebted to a number of earlier works, some of which of authentic authorship and date, like the Mūlācāra, Tiloya-paṇṇatti, Bṛhat-Kṣetrasamāsa and Trilokasāra. The Trilokasāra of Nemicandra is to be assigned to the 10th century A. D.

c) The Sanskrit text, Lokavibhāga, specifically mentions JPS and quotes a gāthā from it; but the date of it is not definite (Tiloyapaṇṇatti, part ii, Hindī Intro. p. 73).

The evidence set forth above allows us to conclude that JPS of Padmanandi was composed after Trilokasāra, i. e., after the 10th century A. D., but before 1461 A. D., that being the age of the Āmera Ms. Some more evidence has to be sought to narrow down this period and put a specific date.

Pāriyātra stands for the territory above the Vindhya, and also for its western range. Pt. Premi has suggested (Jaina Sāhitya aura Itihāsa, pp. 256 ff.) that Bārā-nagara might be the same as Bārā in the Kota area of Rajasthān; and it was a seat of the Bhaṭṭārakas in the 11th and 12th century A. D. He further suggests that Śakti-bhūpāla might be the same as Śakti-kumāra of the Guhilot dynasty of Rajasthān, roughly at the close of the 10th contury A. D. Śakti-kumāra seems to have been partial to Jainism, though he was a Pāśupata by faith. So Padmanandi might have composed this JPS at the close of the 10th or at the beginning of the 11th century A. D. at the time of Śaktikumāra.

### 5. General Editorial

As soon as the edition of Tilloyapaṇṇatti was completed (Vol. II published in 1951), the editors had before then one more Prākrit work on the same subject to see the light of day, the Jambūdīva-paṇṇatti of Paümaṇaṁdi.

One of them (Prof. H. L. Jain) had his doubts about the wisdom of taking in hand for edition and translation a very difficult text like it, obscure at many places, the available Mss. of which were very corrupt. But the younger of the two editors (Prof. A. N. Upadhye) would not be deterred by these apprehensions. After all, this text has to be rescued from oblivion. And if so, who else would do the job and when? So at last the two agreed to put their shoulders together as usual and make as best use of the available material as possible. Pt. Balchandra Shastri who already had the experience of translating the Tiloyapaṇṇatti was harnessed for the Hindī paraphrase.

The result of their joint labours is now before the world of scholars to see how far they have succeeded in their long drawn efforts.

The printing of the text was done at the Saraswati Press, Amraoti. But the completion of the volume had to be delayed for the important essay on the mathematics of the Tiloyapaṇṇatti (TP) by Prof. Laxmichandra Jain, the printing of which had to be done at Banaras, owing to the shifting of the Dhavalā Office through which the printing work was being looked ofter. For the printing of this essay many Greek letters and signs had to be specially cast and the figure blocks had to be made: this again required much labour and delay. Immediately after the printing of the mathematical essay and the appendices was over, but before this introduction could be sent to the press, Pt. Balchandra Shastri fell ill and had to leave Banaras for his home in Bina. Therefore the printing of the rest of this work had to be done at Bombay and Sholapur. Under these circumstances, if the readers find any odd variety of paper and printing in this volume they would kindly excuse us.

The editors and the translator had done their best to handle the mathematical material as it occurred in these texts, viz., TP & JPS. But they were conscious of their limitations in this subject, and they desired to have the material studied adequately by a competent scholar of Mathematics. Luckily, they found a willing intellect in the young Professor of Mathematics, Shri Laxmichandra Jain. He has mainly studied the mathematical portions of the Tiloyapaṇṇatti and given his exposition in his Hindi Essay of 104 pages. Besides explaining the numerous mathematical processes of the Jaina works, with proper signs, symbols and diagrams, he has drawn pointed attention to certain peculiarities of Jaina Mathematics which have a similarity with ancient Greek and Chinese writings (for example see pp. 10 & 13). It would be hazardous at this stage to draw inferences regarding giving and borrowing. The points, however, deserve further study and investigation. Prof. Laxmichandra is himself continuing his studies in this direction.

After this publication, there remain two more unpublished texts on the subject of Jaina Cosmology. They are the Lokavibhāga and Trailokyadīpikā in Sanskrit. Attempts are being made to include them also in this series.

The activities of the Sanskriti S. Saṃgha have received a very severe blow by the sad demise of its founder Brahmachari Jivarajbhai, who, during the whole period of its functioning so far, was the Chairman of the Trust and of the Managing Committee, and kept a very vigilant watch on the progress of its work. He never allowed any slackness creeping into any sphere of its working, and tried to resolve every difficulty that came in the way, with the whole force of his moral power and material resources. With his death, a brilliant career of pious pursuits and unreserved charity in the cause of Jaina Culture, has come to an end. May his soul rest in peace, and may his example inspire the present and future generations of wealthy men to use their wealth for the right cause, so long as they are the masters of it! We welcome Seth Gulabchand Hirachand as our succeeding Chairman. As an old member of the Trust Committee, he was already well acquainted with the activities of the Sangha and had full sympathy for the same. We have no doubt that with the best co-operation of his colleagues on the Trust Board, he will not spare any pains to maintain the traditions built up by his noble predecessor.

We are now passing through very difficult and yet hopeful times: difficult because religious values are on the decline, sources of private charities are drying up, young men have more attraction for science and technology than for humanities, and, above all, destructive weapons are hovering over our heads, threatening to turn all intellect and culture into vapour any moment; hopeful, because, for those very reasons, a thought process has started which wants to reverse the movement. Sober people in our country as well as the world over are turning their mind to old values for the safety of humanity, for the peace and prosperity of the world. In this process of thought, much strength can be derived from the message emanating from every page and every sentences of our ancient literature, the message of eternity of life and nature, and supremacy of spiritual values over material gains.

Let us hope that from this point of view not only this literature would continue to be studied, but more attention would be paid to bring to light what remains still hidden in the obscure corners of ancient Bhandars and temples. The great Indian Heritage has still to come in to its own.

In the end, we gratefully acknowledge our debt to all those institutions and persons who have, in one way or another, helped in the edition and publication of this volume. In particular, our best thanks are due to the members of the Board of Trustees and Managing Committee of the Sangha for their interest and zeal, the owners of the Mss. utilized here and the scholars who have co-operated with us in this task.

Sholapur
5-1-58

A. N. Upadhye
H. L. Jain

# तिलोय-पण्णत्तिका गणित

परम्परा के आधार पर त्रिकालवर्ती विश्व-रचना का सार रूप से परिचय कराने वाला यह ( तिलोय पण्णत्ति नामक ) ग्रंथ मुख्यतः गणित ग्रंथ नहीं है। सूत्रबद्ध प्ररूपणा में केवल फलों का वर्णन तथा कहीं कहीं उपयोग में लाये गये सूत्रों का वर्णन रहता है। इस ग्रंथ में कहीं कहीं गणित की झलक होने से, गणना की शैली का कुछ वर्णन सम्भव हो सका है। ऐतिहासिक दृष्टि से, यह ग्रंथ महत्वपूर्ण प्रतीत होता है। अन्य समकालीन अथवा कुछ पूर्वोत्तर ग्रंथों की तुलना में, इस ग्रंथ में कुछ ऐसे प्रकरण तथा निरूपण दिये गये हैं जिनके आधार पर तिलोय-पण्णत्ति की रचना से शताब्दियों पूर्व प्रचलित ज्ञान के विषय में आभास मिल जाता है। सबसे महत्वपूर्ण वस्तु असंख्यात विषयक संख्याओं की प्रतीकों के आधार पर प्ररूपणा है। इन प्रतीकों के आधार पर भाषा विज्ञान शास्त्री उनके उपयोग में लाये जाने वाले काल को निश्चित कर सकता है। यतिवृषभ के द्वारा कब इसकी रचना हुई, यह बात इतनी महत्वपूर्ण नहीं है, जितना कि इन क्रियात्मक प्रतीकों के उपयोग का रचना काल। दूसरी महत्वपूर्ण वस्तु, विविध वेत्रासन आदि आकार के सांद्रों का घनफल, छेदविधि निरूपण तथा वृत्त सम्बन्धी माप हैं। ज्यामिति के क्षेत्र में भारतवर्ष बहुत पीछे रहा है। परन्तु इन ज्यामिति विधियों के आधार पर मिश्र, बेबीलोन, यूनान, चीन, आदि देशों की रेखागणित से सह सम्बन्ध नहीं तो तुलनात्मक अध्ययन हो सकता है। इसके पश्चात् संख्या प्ररूपणा, श्रेणि-प्ररूपणा और अल्पबहुत्व तथा ज्योतिष सम्बन्धी सिद्धान्तों का मात्र प्रतिपादन गणितज्ञ के लिये कितने रोचक होंगे, यह निम्न लिखित विवेचन से स्पष्ट हो जावेगा।

## संख्या सिद्धान्त

आधुनिक गणितज्ञ के लिये संख्या शब्द की स्पष्ट परिभाषा की आवश्यकता नहीं रहती। तिस पर भी, व्यापक रूप से सर्व प्रकारकी संख्याओं, वास्तविक और काल्पनिक, परिमेय और अपरिमेय, पूर्णांक और भिन्न आदि का निरूपण करने के लिये यह कहा जा सकता है कि संख्या केवल समान राशियों ( ढेरों ) की राशि है, और कुछ नहीं। गणित के इतिहास से प्रतीत होता है कि सबसे पहिले महावीराचार्य ने काल्पनिक संख्याओं को पहिचान कर उनको उपयोग में न लाने का कथन किया था। तथापि, जैसे $\frac{1}{2}$ आदमी का अर्थ आदमी की आधी ऊँचाई लेकर उसका उपयोग किया जा सकता है, उसी प्रकार काल्पनिक संख्याओं का आधुनिक-युगीन विभिन्न विद्वानों में विस्तृत और महत्वपूर्ण उपयोग हो चुका है। पायथेगोरियन युग में भी अनन्त के विषय में वार्तायें चल पड़ीं थीं, परन्तु ज़ीनो के तर्कों ने बाद के गणितज्ञों को उस ओर आगे जाने में भय उत्पन्न कर दिया था। जब गेलिलियो के पश्चात् उन्नीसवीं सदी में जार्ज कैंटर ने अनन्त विषयक गणित की संरचना प्रारम्भ की, उस समय गणितज्ञों ने कहा था[1] कि यह विषय १०० वर्ष अति पूर्व लाया गया है। किन्तु भारतवर्ष में यह विषय ईसा से कुछ शताब्दियों पूर्व प्रतिपादित हो चुका था। पुष्पदंत और भूतबलि के ग्रंथ षट्खंडागम तथा उनके पश्चात् के प्रायः सभी ग्रंथों में असंख्यात और अनन्त शब्द बिलकुल साधारण शैली में उपयोग में लाये जाते हैं, मानों ये हमसे अपरिचित ही नहीं हैं। तिलोय-पण्णत्ति में, असंख्यात और अनन्त के वास्तविक दर्शन को क्रमशः अवधिज्ञान तथा केवलज्ञानी का विषय बनाया है। वीरसेन ने अनन्त संज्ञा उस राशि को दी है, जो व्यय के होते रहने पर भी अनन्त काल में समाप्त न हो। संख्यात अथवा असंख्यात प्रमाण राशि, अनन्त

१ Fraenkel, p. 2.

में से व्यय कर दी जाने पर भी, अनन्त का प्रमाण अनन्त रहता है, अथवा उसकी अनन्त संज्ञा नष्ट नहीं हो सकती है। यद्यपि संख्या के २१ भेदों का उल्लेख तथा उन्हें उत्पन्न करने का पूर्ण विवरण तिलोय-पण्णत्ति में है, तथापि उन भेदों का वास्तविक अर्थ समझना वांछनीय है। संख्यात से उत्कृष्ट संख्यात की प्राप्ति होने पर, केवल १ जोड़ने पर जघन्य परीत असंख्यात प्राप्त हो जावे, पर उस संख्या में यह असंख्यात संज्ञा उपचार रूप में दी गई है। वास्तविक असंख्यात वहाँ से प्रारम्भ होता है, जहाँ उत्कृष्ट असंख्यात की प्राप्ति के लिये, वास्तविक असंख्यात संज्ञाधारी धर्म द्रव्यादि राशियों को क्रमबद्ध गणना से प्राप्त संख्यात में जोड़ा जाता है। इसी प्रकार, उत्कृष्ट असंख्यात-असंख्यात में १ जोड़ने पर जघन्य परीत अनन्त की जो उत्पत्ति है वह अनन्त संज्ञा की धारी इसलिये है कि वह संख्या अब अवधिज्ञानी का विषय नहीं रही। इसलिये औपचारिक रूप से अनन्त शब्द द्वारा बोधित है, वास्तविक अनन्त नहीं है। अनन्त की प्राप्ति के लिये इस संख्या से क्रमबद्ध गणना के पश्चात् जो असंख्यात से ऊपर प्रमाण राशि उत्पन्न होती है, उसमें उपधारित ( Postulated ) अनन्त राशियां जब मिलाई जाती हैं तभी वह वास्तविक अनन्त संज्ञा की अधिकारिणी होती है। इनके आधार पर द्रव्य, क्षेत्र और काल के आधार पर कहे गये प्रमाण तथा उनका अल्पबहुत्व ( Calculus of relations ) मौलिक हैं, मनोरंजक भी है। यहाँ अल्पबहुत्व ( Comparibility ) के सम्बन्ध में एक महत्वपूर्ण तथ्य संक्षेप में बतलाना आवश्यक है। वह यह कि किसी अनन्त से अपेक्षाकृत बड़ा अनन्त भी होता है। उदाहरणतः यह बात मन में साधारणतः नहीं बैठती है कि क्या अनन्त काल के एक एक करके बीतनेवाले समयों में संसारी जीव राशि कभी समाप्त नहीं होती। इस सत्य का दर्शन करने के लिये और समाधान के लिये हम पाठकों को कॅंटर द्वारा प्रस्तुत दशमलव तथा एक एक संवाद पर आधारित संततता ( Continuum ) के गणात्मक और प्राकृत संख्याओं की राशि ( १, २, ३,...... ) के गणात्मक का अल्पबहुत्व पठन करने के लिये आग्रह करते हैं[१]। ( जिनागम प्रणीत अल्पबहुत्व एवं आधुनिक राशि सिद्धान्त के अल्पबहुत्व के तुलनात्मक अध्ययन के लिये सन्मति सन्देश, वर्ष १, अंक ४ आदि देखिए )।

संख्याओं के विभाजन का यह विषय लौकिक गणित का नहीं है, वरन् अलौकिक अथवा लोकोत्तर गणित का है, जैसा श्री अकलंक देव के तत्त्वार्थवार्तिक में उल्लेख है। यूनान में भी, पायथेगोरियन युग में मथीमतिकी ( μαθηματικη ) शब्द का प्रयोग हुआ है, जिसके विभिन्न अर्थ लगाये जाते हैं, तथापि यह निश्चित है कि लोगिस्तिकी ( λογιστικη )—गणना कला तथा अर्थमितिकी ( αριθμητικη )—संख्या सिद्धान्त, ग्रीक गणित में मूलभूत था[२]। प्लेटो ने कहा है—"But the art of calculation ( λογιστικη ) is only preparatory to the true science; those who are to govern the city are to get a grasp of λογιστικη, not in the popular sense with a view to use in trade, but only for the purpose of knowledge, until they are able to contemplate the nature of number in itself by thought alone.[३]"

## ज्यामिति अवधारणायें

ति. प. में प्रथम महाधिकार की गाथा ९१ से लेकर १३५ वीं गाथा तक, ज्यामिति अवधारणाओं को इस शैली से रखा गया है कि ये ४४ वाक्य अथवा सूत्र जैन सिद्धान्त शास्त्री के लिये इतने सुपरिचित प्रतीत होंगे कि उनका महत्व दृष्टिगोचर नहीं होगा। जैन सिद्धान्तों को न जाननेवाले के लिये ये इतने अपरिचित सिद्ध होंगे कि उन्हें भी ये महत्व-विहीन प्रतीत होंगे। इनसे परिचित कराने में तो

१ Fraenkel, p. 64. २ Heath, vol. i, pp. 12 to 14. ३ Heath, vol. i. p. 13

एक ग्रंथ बनाना पड़ेगा, तथापि, यहां बहुत ही संक्षेप में सार रूप वर्णन ही झलक मात्र देने के लिये पर्याप्त होगा। अभेद्य पुद्गल परमाणु जितना आकाश व्याप्त करता है, उतने आकाशप्रमाण को प्रदेश कहा गया है। अमूर्त आकाश में इसके पश्चात् भेद की कल्पना का त्याग होना प्रतीत होता है, तथा मूर्त द्रव्य में ही भेद अथवा छेद की कल्पना के आधार पर मुख्य रूप से आकाश में प्रदेशों की कल्पना की गई है, जो अनुश्रेणिबद्ध है। आकाश जहां कथंचित् अखंड ( Continuous ) है, वहां कथंचित् प्रदेशवान भी है। इस प्रदेश ( खंड, Point ) के आधार पर, संख्याओं का निरूपण करने के लिये उपमा-मान भी स्थापित किये गये हैं। पल्योपम और सागरोपम उपमा प्रमाण समय की परिभाषा के आधार पर स्थापित किये गये हैं। चौथे महाधिकार में गाथा २८४, २८५ में समय का स्पष्टीकरण किया गया है। सूच्यंगुल, प्रतरांगुल, जगश्रेणी, रज्जु आदि केवल एक महत्ता की सूचक नहीं हैं, वरन् जहां *संख्या मान का प्ररूपण होता है, वहां इनका अर्थ, इन लम्बाइयों में स्थित प्रदेश बिन्दुओं की* गणात्मक संख्या है। एक स्कंध में अनन्त परमाणुओं के होने का अर्थ, संख्या प्ररूपणा के आधार पर, एक स्कंध ( उवसन्नासन्न ) की लम्बाई में स्थित प्रदेश बिन्दुओं की संख्या अनन्त नहीं है, वरन् कुछ और ही है। एक आवलिमें समयोंकी संख्या जघन्य युक्तासंख्यात होती है। इस प्रकार कथन कर, संख्या मान के लिये उपमा से काल प्रमाण और आयाम प्रमाण में सम्बन्ध स्थापित किया गया है।

$$(\text{अं}) = (\text{प})^{\log_2 (\text{अ})}$$

जहां अं, सूच्यंगुलके प्रदेशोंकी गणात्मक संख्या है, प पल्योपम काल में स्थित समयोंकी संख्या है तथा अ, अद्धापल्य काल राशि ( कुलक ) में स्थित समयों की संख्या है। ऐसे प्रदेश की अवधारणा के आधार पर धर्मादि द्रव्यों में संख्या स्थापित कर, तथा शक्ति के अविभागी अंश के आधार पर केवलज्ञान आदि अनन्त राशियों की स्थापना कर, उनके सूक्ष्म विवेचनों को संख्या मान अथवा द्रव्यप्रमाण का विषय बनाया गया है।

आधुनिक गणितज्ञ बिन्दुकी परिभाषाकी भी उपेक्षा करता है और बिन्दु कहलाई जानेवाली वस्तुओं की राशि से समारम्भ करता है। ऐसी अपरिभाषित वस्तुएँ एक उपराशि या उपकुलक ( Subset ) की रचना करती हैं जो सरल रेखा कहलाती है, इत्यादि। ऐसे अपरिभाष्य बिन्दु को लेकर, बोलज़ेनोंके साध्य के आधार पर, जार्ज केन्टर ने अनन्त विषयक गणित की संरचना की, जिसे अमूर्त राशि सिद्धान्त ( Abstract set theory ) कहा जाता है। जार्ज केन्टर ने, परिमित और पारपरिमित ( Trans finite ) राशियों पर कार्य करने में असंख्यात की उपेक्षा की है। परन्तु, पारपरिमित गणात्मक संख्याओं के विभिन्न प्रकार बतलाये गये हैं। इस प्रकार, पारपरिमित गणात्मकों और अखण्ड फैलाव ( Continuum ) के सिद्धान्तों से प्राप्त गणितीय दक्षता, अमूर्त राशि सिद्धान्त को जन्म दे चुकी है, परन्तु उसकी वृहद संरचना करते समय, गणितज्ञों के सम्मुख विभिन्न मिथ्याभास ( Paradox ) उपस्थित हुए हैं, जिनका सर्वमान्य समाधान नहीं हो सका है। समाधान के लिये, इस शताब्दी में गणितीय दर्शन में विभिन्न विचारधाराओं के आधार पर परि गणित (Meta-mathematics) की संरचना, गणितीय तर्क के रूप में हो चुकी है। यह केवल प्रतीक रूप में है। ज़ीनों के तर्क भी सर्वमान्य समाधान को प्राप्त नहीं हो सके हैं, जहाँ परिमित रेखा में अनन्त विभाज्यता का खण्डन किया गया है। और मेरी समझ में अन्तिम दो तर्कों में समय की अवधारणा को अन्यथा युक्ति खंडन के आधार पर पुष्ट किया गया है[१]। पायथेगोरियन युग में, बिन्दु की परिभाषा, "स्थिति वाली इकाई" थी। पायथेगोरियन सिद्धान्त के अनुसार, फिलोलस ( Philolaus ) ने कहा है "*All things which can be known have*

१ सन्मतिसन्देश, वर्ष १, अंक २, पृ० ७.

number; for it is not possible that without number anything can either be conceived or known.[१]"

एरिस्टाटिल ने वस्तुओं के लक्षणों और संख्याओं के बीच दार्ष्टान्त[२] आधारित कर, पायथेगोरियन सिद्धान्त को निम्न लिखित शब्दों में व्यक्त किया था—

"They thougt they found in numbers, more than in fire, earth or water, many resemblances to things which are and become; thus such and such an attribute of numbers is justice, another is soul and mind, another is opportunity, and so on; and again they saw in number the attributes & ratios of the musical scales. Since, then, all things seemed in their whole nature to be the first things in the whole of nature, they supposed the elements of numbers to be the elements of all things, and the whole heaven to be a musical scale and a number.[३]"

जहां यूक्लिड ने बिन्दु को भाग रहित, विमाओं रहित कहकर छोड़ दिया है, वहां पायथेगोरियन परिभाषा, "monad having position" बहुत कुछ वैज्ञानिक प्रतीत होती है। प्लेटो द्वारा प्रतिपादित "चौड़ाई रहित श्रेणि breadthless length" की परिभाषा प्लेटो ने स्वयं दी है, "That of which the middle covers the end" ( i. e. to an eye placed at either end and looking along the straight line );......"[४]

रूप ( Figure ) की परिभाषा मनोरंजक है, जिसे सुकरात ( Socrates ) ने इस प्रकार कहा है, "Let us regard as figure that which alone of existing things is associated with colour.' यहां रंग (Colour) के विषय में विवाद उठने पर, सुकरातका उत्तर यह है, "It will be admitted that in geometry there are such things as what we call a surface or a solid, & so on; from these examples we may learn what we mean by figure; figure is that in which a solid ends, or figure is the limit ( or extremity, περασ ) of a solid."[५]

περασ शब्द का उच्चारण परस होता है। यहां चौड़ाई रहित श्रेणि के समान ही एकानन्तकी परिभाषा वीरसेन ने दी है। रूपी अथवा मूर्तिक पदार्थों ( पुद्गल ) के विषय में अवधारणाएं पठनीय हैं। इस प्रकार, यूनानी ज्यामिति में परिभाषायें, स्वसिद्ध, उपधारणायें, आधारभूत थीं जिनके विषय में यही कहा जाता है कि उन्हें पायथेगोरियन वर्ग ने खोजा था। जिस प्रकार जैनाचार्यों ने स्वलिखित ग्रंथों में आचार्य परम्परागत ज्ञान का ही आधार सर्वत्र लिया है[६], उसी प्रकार पायथेगोरियन वर्ग ही आविष्कारकों का नाम हुआ करता था[७]।

---

१ Heath, vol. 1, p. 67.

२ इस सम्बन्ध में धवलाकार वीरसेन द्वारा उद्धृत अंक एवं रैखिकीय का निरूपण देखने योग्य है। षट्खंडागम ( पु. १० ) ४, २, ४, १७३; पृ. ४२१-४३०, ( १९५४ )। तेजस्कायिक, पृथ्वीकायिक, जलकायिक, जीवराशि की गणना भी त्रिलोक-प्रज्ञप्ति आदि ग्रंथों में विस्तृत रूप से वर्णित है।

३ Heath, vol. 1, Sc. 66.

४ Heath, vol. I. Sc. 293.

५ Heath, vol. 1, Sc. 293.

६ ति. प. १, ८४.

७ Coolidge2, p. 26.

पायथेगोरियन वर्ग के विषय में प्लेटो के कुछ कथन अति मनोरंजक तथा ऐतिहासिक दृष्टि से महत्वपूर्ण हैं—

"They have in view practicality, and are always speaking in a narrow and ridiculous manner of squaring and extending and applying and the like..........., Then, my noble friend, geometry will draw the soul towards truth and create the spirit of philosophy, and raise up that which is now, unhappily, allowed to fall down............ And do you not know also that although they make use of visible forms and reason on them they are thinking not of those but of the ideal which they resemble, not of the figures which they draw, but of the absolute square, the absolute diameter and so on........... And when I speak of the other division of the intelligible you will understand me to speak of that other sort of knowledge which reason herself attains by the power of dialectic, using the hypotheses, not as first principles, but as base hypotheses, in order that she may soar beyond them to the first principle of the whole, and clinging to this and then to that which depends on this by successive steps. She may descend again without the aid of any sensible object from ideas through ideas, and in ideas she ends.[१]"

उपर्युक्त वर्णन, ऐसा प्रतीत होता है, मानो आत्मा, आयत चतुरस्राकार लोक (जिसका तल वर्गाकार होता है), जम्बूद्वीप (जो वृत्ताकार होता है) के विष्कम्भ, आदि के विषय में किया जा रहा हो। वास्तव में, यूनान का पायथेगोरियन वर्ग अथवा बाद के दर्शनशास्त्री, गणित में क्या व्यावहारिक गणना के लिये रुचि रखते थे? नहीं, वे वास्तविक सत्य (absolute truth) के सम्बन्ध में ही रुचि रख कर, गणना करते थे[२]। यही भारतवर्ष में वीरसेन तथा यतिवृषभ के परिकर्म ग्रंथादि विषयक उल्लेख से प्रतीत होता है।

यदि जैनागम प्रणीत पुद्गल परमाणु के आधार पर कथंचित् प्रदेश संरचित आकाश की अवधारणाओं को लेकर आधुनिक ज्यामिति क्षेत्र में नये सुझाव दिये जावें तो प्रश्न उठता है कि अविभागी पुद्गल परमाणु किसे माना जावे। अनन्तानन्त पुद्गल परमाणुओं का एक क्षेत्रावगाही होना, स्पर्श (contact) के सिद्धान्त के लिये उपधारित हो, वह तो ठीक है, परन्तु क्या हम अणुविभंजन विधियों से उस अन्तिम परमाणु को प्राप्त करने की चरम सीमा तक पहुँच सकते हैं, अथवा नहीं? डेन्टन का विचार है, "In fact, the ultimate particle of matter presents great difficulties; it need not be the electron—probably is not—but the atomic notion of the constitution of matter does surely demand an ultimate particle, and such reasoning as has been suggested shows that to this ultimate particle no properties of any sort—not even magnitude can be assigned. The alternative of pushing the responsibility on to the last member of an unending series of particles can hardly be said to satisfy the mind which demands a clear physical conception of nature.[३]"

१ Coolidge, pp. 26, 27. २ Coolidge, p. 24. ३ Denton, p. 42.

क्या यह पुद्गल परमाणु, वह है जिसे आधुनिक वैज्ञानिकों ने उपधारित किया है, "Besides possessing extension in space and time, matter possesses inertia. We shall show in due course *that inertia, like extension; is expressible in terms of the intervol relation*; but that is a development belonging to a later stage of our theory. Meanwhile we give an elementary treatment based on the empirical laws of conservation of momentum and energy rather than any deep-seated theory of the nature of inertia.

For the discussion of space and time we have made use of certain ideal apparatus which can only be imperfectly realized in practice—rigid scales and perfect cyclic mechanisms or clocks, which always remain similar configurations from the absolute point of view. Similarly for the discussion of inertia we require some ideal material object, say a perfectly elastic billiard ball, whose condition as regards inertial properties remains constant from an absolute point of view. The difficulty that actual billiard balls are not perfectly elastic must be surmounted in the same way as the difficulty that actual scales are not rigid. To the ideal billiard ball we can affix a constant number, called the invariant mass, ( proper mass ) which will denote its absolute inertial properties; and this number is supposed to remain unaltered throughout the vicissitudes of its history, or, if temporarily disturbed during a collision, is restored at the times when we have to examine the state of the body.[१]" यहां, अचल मात्रा ( invariant mass—m ) तथा सापेक्ष मात्रा ( relative mass—M ) के विषय में, किये गये प्रयोगों के आधार पर मात्रा को शून्य से उत्पन्न करना तथा मात्रा को शून्य में बदल देना ( विनष्ट कर देना ) जैसी कल्पनाएं पाठक न बना लें, उसके लिये हम अगला अवतरण पढ़ने के लिये बाध्य करते हैं—"It will thus be seen that although in the special problems considered the quantity m is usually supposed to be permanent, its conservation belongs to an altogether different order of ideas from the universal conservation of M.[२]"

पुनः, क्या बिन्दु विद्युन्मय कण ( Point Electron ) को पुद्गल परमाणु कहा जाय, जिसके विषय में यह कहा गया है, "Accordingly, I am of opinion that the point-electron is no more than a mathematical curiosity, and that the solution ( 78. 6 ) should be limited to values of r greater than a.[३]" इसके विषय में अभी हम कहने में असमर्थ हैं। निश्चित कार्य हो जाने पर हम निर्धारण करेंगे।

इस प्रकार, आकाश में प्रदेशों की श्रेणियाँ मुख्य रूप से मानकर, विग्रहगति ( कर्म निमित्तक योग )

---

१ Eddington, The mathematical Theory of Relativity, pp. 29, 30.

२ Eddington, p. 33     ३ Eddington p. 33.

